स्वप्रयोज्योत्पत्तिककार्यनिरूपितासमवायिकारणतावच्छेदकावृत्तिश्च वाच्या। उक्तसमवायिकारणत्वाभावश्च स्वावच्छेदकत्वस्वनिरूपितकार्यत्वाश्रयनिरूपितसहकारितावच्छेदकत्वैतदुभयसम्बन्धेन स्वविशिष्टधर्मवृत्तित्वसम्बन्धावच्छिन्नप्रतियोगिताकः।

श्रीमता विद्वत्प्रवरेण श्रीकाशिकानन्दगिरिमहाराजेन नव्यन्यायस्य प्रायः समग्राणि पारिभाषिकपदानि प्रस्तुते ग्रन्थे सप्रमाणं सोपपत्तिकं प्रत्यपादिषत अनेके आवश्यका प्रश्ना अपि उत्थाप्य निराकारिषत। अस्यां कृशकायायां भूमिकायां तेषां समेषां विषये भूमिकाकृत्पक्षेण चर्चाऽनवसराऽनावश्यकी च। बहुत्र ग्रन्थोक्तिपुनरुक्तिभीतिरपि। भूमिकालेखितुः ग्रन्थकर्तुश्चि प्रतिपादनविधौ प्रकारभेदस्य स्वाभाविकतया विदुषां विद्यार्थिनाञ्च अनेकत्र पारिभाषिकपदार्थस्वरूपावबोधे काठिन्यसम्भावनाऽपि। अतस्तत्र सर्वत्र किञ्चिन्निवेदनात् विरमन् ग्रन्थगौरवधिया कतिपयपदानामेव विषये किञ्चिन्मात्रं निवेद्य प्रकृतस्योत्कृष्टग्रन्थस्य रचयितारं महामण्डलेश्वरं विद्वत्स्पृहणीयविद्यावृत्तजातं श्रीकाशिकानन्दगिरिमहाराजं सानन्दमभिनन्दयन्नेतादृशस्य समग्रसंस्कृतवाङ्मये प्रवेशौपयिकस्य ग्रन्थस्य प्रणयनेन तदीयं लोकोपकारं सप्रीति प्रशंसति—

बदरीनाथ शुक्लः।
५।१०।१९८७

# अनुबन्ध

## न्यायदर्शन

भारतीय दर्शनों में न्यायदर्शन का अपना महत्त्वपूर्ण स्थान है, जो किसी भी प्रकार से अपलापार्ह नहीं है। "वस्तुसिद्धिर्विचारेण" यह सूक्ति प्रसिद्ध है। परन्तु विचार किस प्रकार करना इस पर भी विचार करना आवश्यक है। जैसे-तैसे विचार करें या कुछ नियमित विशिष्ट शैली से ? निश्चित है कि उच्छृङ्खल विचार से वस्तु के वास्तविक स्वरूप की सिद्धि नहीं हो सकती। विचार की परमावश्यक जो विशिष्ट शैली है उसे बतानेआला शास्त्र ही न्यायशास्त्र है। अतएव इसे समस्त विद्याओं का प्रदीप बताया है। "प्रदीपः सर्वविद्यानाम्।" यद्यपि सभी विद्यायें स्वयं अर्थावबोधक होने से प्रदीपरूप हैं किन्तु विद्याओं को दिशानिर्देश करनेवाली होने से न्यायविद्या प्रदीपों का भी प्रदीप है। न्यायदर्शन के प्रथम सूत्र से ही यह बात स्पष्ट होती है। प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, अवयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, जाति एवं निग्रह-स्थान इन षोडश पदार्थों को सम्यक् समझने के लिए प्रथम सूत्र में बताया है। किसी भी तत्त्व का निर्णय करना है तो स्वयं प्रमाण से सोचो और दूसरों को प्रमाण से समझाओ। क्या इसमें किसी को विप्रतिपत्ति हो सकती है ? क्या लालबुझक्कड न्याय को कोई प्रेक्षावान् अङ्गीकार करेगा ? ग्रामीणों ने हाथी को देखा नहीं था। रात को कोई जङ्गली हाथी खेत से गुजरा। उसके पग की निशानी देख कर लोगों को संशय हो गया यह कौन जानवर यहाँ से गया ? सर्वज्ञ लालबुझक्कड से पूछा तो उसने बताया कि पाँव पर ऊखल बाँध कर यहाँ से बकरी गुजरी, उसी का यह चिह्न है। यही लालबुझक्कड न्याय है। क्या इस प्रकार के विचार से यथार्थ तत्त्वनिर्णय होगा ? सूत्रोक्त संशय और प्रयोजन भी विचार के लिए आवश्यक है। इसीलिए तत्त्वचिन्तक कहते हैं—"यदसंदिग्धम-प्रयोजनं च न तत्प्रेक्षावत्-प्रतिपित्सागोचरः" जिसके बारे में कोई संशय नहीं और जिस पर विचार करने का कोई प्रयोजन भी नहीं उस पर विवेकी विचार नहीं करता। दुरूह अर्थ को दृष्टान्त के द्वारा समझा और समझाया जाता है। अतः दृष्टान्त को जानना भी विचारार्थ आवश्यक है। और हमें विचार से किसी सिद्धान्त पर पहुँचना है। यहाँ तक के पदार्थ स्वपरसाधारण हैं। इसके बाद

अवयव, तर्क आदि पदार्थ निश्चायन में अधिक उपयोगी हैं। प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरणादि अवयव, तर्क, इत्यादि का उपयोग अधिकतर अनुमान प्रयोग में ही होता है। कुछ तत्त्वनिर्णय के उपयोगी हैं, कुछ विजयप्राप्ति में उपयोगी हैं। ये सारी बातें इतर दर्शनों में अविशेषेण देखने में आती हैं जिनका निरूपण न्यायशास्त्र में सम्यक्रूपेण किया गया है।

यद्यपि प्रमाण-प्रमेयादि जिस रूप में न्यायशास्त्र में वर्णित हुए हैं अविकलरूप से उन सबका ग्रहण सबने किया हो ऐसी बात नहीं है। कई विषयों में दार्शनिक लोगों ने अपनी अनुकूलता के अनुरूप संशोधन भी किया है। तथापि इन पदार्थों में संशोधन भी इन्हीं पदार्थों के द्वारा ही किया जाता है, और किया गया है। मकान का ढाँचा रेती, सिमेंट, लोहे आदि से खड़ा किया गया। आज कल रहने वाले अपनी सुविधा और योग्यता के अनुरूप मकान में हेर-फेर करते हैं। भले करें, किन्तु ढाँचा तोड़ा नहीं जाता। प्रमाण और उसकी संख्या चार बता दिया। अब कोई उसे एक ही मानता है, दूसरा दो, तीसरा तीन, कोई पाँच, कोई छः और उससे भी अधिक। यह फिर उन-उन लोगों की आवश्यकता या दृष्टिकोण की बात हुई। इसी प्रकार अन्य पदार्थों की भी बात है। न्यायशास्त्र के साथ विशेष विरोध किसी का है तो प्रमेय पदार्थ को लेकर ही है। क्या न्यायशास्त्रोक्त आत्मा, इन्द्रिय, इत्यादि बारह ही प्रमेय हैं ? और उनका स्वरूप वही है जो यहाँ बताया है ? इसके उत्तर में स्वयं भाष्यकार वात्स्यायन "सन्ति चान्ये" कहकर वैशेपिकोक्त पदार्थों की गणना करते हैं। वह उपलक्षण भी हो सकता है। वस्तुस्थिति यह है कि दूसरों को या दूसरी विद्याओं को विचार शैली का प्रदान करना मात्र न्यायशास्त्र का प्रयोजन नहीं है। वह अपना भी विचार स्वयं रखता है। वह स्वशास्त्रीय प्रमेय है। उसका भी शेषपदार्थ प्रमाण एवं संशयादि प्रदीप हैं। और भाष्यकार का कहना है कि "प्रमाणैरर्थपरीक्षणं न्यायः"। यहाँ प्रमाणपद से प्रमाण एवं उसके सहकारी संशयप्रयोजनादि और विशेषरूपेण अवयव-तर्कादि सभी विवक्षित हैं। उनसे प्रमेयपरीक्षण तक न्याय कहलाता है। अर्थात् प्रमाणों से किसका परीक्षण करना इस संदेह में विषयप्रदर्शनार्थ आत्मेन्द्रियादि प्रमेय का कथन है। फलतः परीक्षा तथा तदुपयोगी होने से प्रमाणादि न्यायपदार्थ हैं। और आत्मादि परीक्षाविषय-न्यायविषय मात्र है। यद्यपि प्रमाण-संशय-प्रयोजनादिका भी परीक्षण न्यायशास्त्र में किया है। उस दृष्टि से प्रमाणादि भी प्रमेय हो जाते हैं, तदनुसार न्याय इनसे पृथक् ही होना चाहिये। "प्रमाणादीनां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसं" इस सूत्र से भी ऐसा ही अर्थ निकलता है। तथापि आत्मा आदि को पुनः प्रमेय कहने

से वे न्यायशास्त्र के मुख्य प्रमेय हुए और प्रमाण, संशयादि न्यायाङ्गत्वेन प्रमेय हुए यह विशेषता है ही ।

न्यायशास्त्र को आन्वीक्षिकी भी कहते हैं । इसकी व्याख्या भाष्यकार ने इस प्रकार की है—"प्रत्यक्षागमाश्रितमनुमानमन्वीक्षा । अथवा प्रत्यक्षागमाभ्यामीक्षितस्यान्वीक्षणमन्वीक्षा तया प्रवर्तत इत्यान्वीक्षिकी" । अर्थात् प्रत्यक्ष और शब्द पर आश्रित अनुमान या प्रत्यक्ष और आगम से ज्ञात का पुनरीक्षण अन्वीक्षा है । उससे प्रवृत्त शास्त्र आन्विक्षिकी है । क्या केवल अनुमानसिद्ध विशेषादि पदार्थ का पुनरीक्षणादि न्याय नहीं है ? इत्यादि प्रश्न इस लक्षण में उठते हैं । तथापि साक्षात्परम्परासाधारण प्रत्यक्षाश्रित ऐसा कहकर समाधान करना होगा । वादशास्त्र, प्रमाणशास्त्र इत्यादि नामान्तरों की भी उपपत्ति इसी रीति करना पड़ेगा ।

मीमांसा दर्शन में भी न्याय प्रसिद्ध है । अतएव मीमांसा को सहस्रन्यायात्मक कहा जाता है । न्यायरत्नाकर, अधिकरणन्मायमाला इत्यादि ग्रन्थनाम भी उसे न्यायत्मक ही सूचित करते हैं । बल्कि उसे तर्क भी कहते हैं । "यस्तर्केणानुसंधत्ते स धर्मं वेद नेतरः" इस स्मृतिवचन में तर्क का अर्थ मीमासांत्मक न्याय ही प्रतीत होता है । न कि गौतमीय न्यायशास्त्र । क्योंकि "अथातो धर्मजिज्ञासा" इस पर धर्मज्ञानार्थ जो विचार है वह मीमांसाशास्त्र में प्रस्तुत हुआ है । गौतमीय न्यायशास्त्र में तो "पर्वतो वह्निमान् धूमात्" का ही बोलबाला है । ज्यादा से ज्यादा "विहितकर्मजन्यो धर्मः" इस लक्षण के अनुसार—'धर्मः स्वेतरभिन्नः विहितकर्मजन्यत्वाद् यन्नैवं तन्नैवं यथा घटः, दुःखं वा' यहाँ तक पहुँच सकते हैं । न्यायशब्द का प्रसिद्ध अर्थ भी मीमांसोक्त न्याय में ही अधिक संगत है । क्योंकि वेदार्थविचारार्थ लौकिक न्यायों का वहाँ संग्रह है । "गतानुगतिको लोक" इति न्यायात्, "अन्धस्येवान्धलानस्येति" न्यायात्, इत्यादि लौकिक आभाणकों में और औचित्य में न्याय शब्द का व्यवहार होता है । तथापि पदार्थविचार में ठोस नतीजा दिलानेवाला, या कहो न्याय दिलानेवाला गौतमीय न्यायशास्त्र ही है । क्योंकि सुदृढ़ विचारप्रणाली यहीं पर निरूपित हुई है । मीमांसा में लौकिक न्यायों का संग्रह है । परन्तु वे न्याय कहीं ढीले पड़ जाते हैं । इसलिए जैमिनिको स्थान-स्थान में श्रुति स्मृति तथा तल्लिङ्गादिको प्रस्तुत करना पड़ा है । अतः मीमांसा केवल विचारशास्त्र है । न्यायशास्त्र तो यही न्यायशास्त्र है ।

**महर्षि गौतमः**—न्यायदर्शन के प्रथम उद्भावक के रूप में महर्षि गौतम का नाम लिया जाता है । यद्यपि जयन्त भट्ट ने "आदिसर्गात् प्रभृति वेदवदिमा विद्याः

प्रवृत्ताः। संक्षेपविस्तारविवक्षया तु तांस्तांस्तत्र कर्त्तनाचक्षते'' ऐसा बताया है। अर्थात् सृष्टि के आरम्भ से ही पुराण, न्याय, मीमांसा आदि प्रवृत्त हैं। तथापि गौतम, जैमिनि आदि ने उन्हें सूत्ररूपेण संक्षेपतः उपनिवद्ध किया। व्यासादि ने विस्तार से पुराणादि का वर्णन किया। इतने मात्र से ही इन सबको तत्तत्शास्त्र निर्माता कहने लगे। जो भी हो, सूत्ररूप से न्यायशास्त्र लिखने वाले महर्षि गौतम ही थे। गौतम यह गोत्रनाम है। क्योंकि उपनिषदों में वाजश्रवसादिको भीं गौतम बताया है। न्यायशास्त्रकर्ता गौतम का निजनाम अक्षपाद है। ''योऽक्षपादमृषि न्यायः'' ''यदक्षपादः प्रवरो मुनीनां'' इस प्रकार भाष्यकार तथा वार्तिककार दोनों ही अक्षपाद से ही उल्लेख करते हैं। अतएव अहल्यापति गौतम न्यायशास्त्रकर्ता हैं यह मत समीचीन प्रतीत नहीं होता। क्योंकि अहल्यापति गौतम अक्षपाद नाम से कहीं उल्लिखित नहीं है। एक दन्तकथा प्रसिद्ध है कि व्यास गौतम के शिष्य थे। ''एतेन शिष्टाऽपरिग्रहा अपि व्याख्याताः'' इस प्रकार ब्रह्मसूत्र में न्यायशास्त्र का निराकरण करने से गौतमजी नाराज हो गये और बोले कि अब मैं इन आँखों से तुम्हारा मुँह कभी नहीं देखूंगा। फिर व्यासजी की प्रार्थना से गौतमजी ने पाँव से देखने को स्वीकार किया और पाँव में आँख बनाया। जिससे अक्षपाद नाम पड़ा। इस कथा में वास्तविकता कहाँ तक है यह कहना मुश्किल है। फिर भी इतना निश्चित है कि इस दन्तकथा में यत्किंचित् सत्यता भी हो तो सिद्ध होता है कि व्यास के समकाल में या कुछ पूर्व ही गौतम का अस्तित्व रहा। शून्यवादादि बौद्ध मत का निराकरण न्यायसूत्र और वेदान्तसूत्र दोनों में होने से आधुनिक गवेषक इन्हें बुद्धोत्तर ही रखना उचित मानते हैं। ऊपर दिखाये जयन्त के वाक्य के अनुसार कुछ लोग अनिश्चय रखते हैं। परन्तु जयन्त ने पुराण, न्याय, मीमांसा आदि को ही सृष्टि के आरम्भ से प्रगट बताया है। न कि बौद्धदर्शन को भी। 'वेदवदिमाः' इस प्रकार वेददृष्टान्त बौद्धदर्शन के लिए दें यह कल्पना जयन्त के दिमाग में नहीं हो सकती। कुछ लोग शून्यवादकारिका नागार्जुननिर्मित होने से नागार्जुन के बाद में रखने का साहस करते हैं वह तो दुःसाहसमात्र है। नागार्जुन ने भले ही शून्यवादकारिका लिखी हो। किन्तु बुद्धोपदिष्ट शून्यवाद को ही नागार्जुन ने कुछ विशेषता के साथ कारिकाबद्ध किया यह बात स्वयं बौद्ध ही स्वीकार करते हैं। अतः नागार्जुन से पूर्व भी शून्यवादादि थे ही। फलतः ईस्वीपूर्व चतुर्थ शती में गौतम का अस्तित्व अधिकतर विद्वान मानते हैं। उन्होंने पञ्चाध्यायात्मक न्यायशास्त्र लिखा। प्रत्येक में दो-दो आह्निक हैं। हमारे लिए यही न्यायविस्तार का मूल स्रोत है।

**महर्षि वात्स्यायन :**—इन न्यायसूत्रों पर महर्षि वात्स्यायन ने एक प्रामाणिक भाष्य लिखा। कोई इन्हें चाणक्य और कौटिल्य से अभिन्न मानते हैं। कामसूत्रप्रणेता वात्स्यायन को भी इनसे अभिन्न बताते हैं। भाष्य की भाषा काफी जटिल है। इनके समय के वारे में ईस्वीपूर्व प्रथम शती की कल्पना गवेषक करते हैं। इन्होंने न्यायसूत्र के रहस्यार्थ खोल कर जगत् का वड़ा उपकार किया।

**उद्योतकर :**—षष्ठ शताब्दी में भाष्य पर उद्योतकर आचार्य ने वार्तिक की रचना की। 'कुतार्किकाज्ञाननिवृत्तिहेतुः' ऐसा अपने वार्तिक में वे प्रथम लिखते हैं। कुतार्किक पद से दिङ्नागादि का ग्रहण है ऐसा वाचस्पतिमिश्र कहते हैं। अतः ये दिङ्नाग के बाद में हुए यह निश्चित है। दिङ्नाग पंचमशती के मध्य में माने जाते हैं। अतएव उद्योतकर पंचमशती से पहले नहीं ही जा सकते। धर्मकीर्ति (सप्तमशती) ने दिङ्नाग के आलम्बन परीक्षा नाम के ग्रन्थ की व्याख्या लिखी है। 'प्रत्यक्षं कल्पनापोढं' इस लक्षण का उद्योतकर ने जोरदार खण्डन किया है। उसका बचाव धर्मकीर्ति ने "अभ्रान्तं" विशेषण देकर किया है। यद्यपि कर्मकीर्ति ने उद्योतकर का नाम नहीं लिया है और उद्योतकर ने भी धर्मकीर्ति का कहीं भी खण्डन नहीं किया। अति धुरंधुर बौद्ध पण्डित धर्मकीर्ति का खण्डन न करना जबकि "कुतार्किकाज्ञाननिवृत्तिहेतुः" यह स्वप्रतिज्ञा है, इसी बात का साधक है कि उद्योतकर धर्मकीर्ति के पूर्व या प्रायः समकालीन रहे। विद्वानों का मत है कि उद्योतकर छठी शती के हो होने चाहिये। इनके वार्तिक से न्यायशास्त्र की अनेक ग्रन्थियाँ सुलझ गयीं, जिससे न्यायशास्त्र का उपयोग स्फुट हुआ।

**वाचस्पति मिश्र :**—वार्तिक पर भी बौद्ध विद्वानों ने भारी प्रहार किया और उसे जर्जरित किया जिसके उद्धार के लिए नवमशती के वाचस्पत्ति मिश्र ने उस पर तात्पर्यटीका लिखी। यह वात "इच्छामि किमपि पुण्यं दुस्तरकुनिबन्धपङ्कमग्नानाम्। उद्योतकरगवीनामतिजरतीनां समुद्धरणात्"। इस श्लोक में वाचस्पति ने स्पष्ट ही लिखी है। केवल वार्तिकका ही नहीं, भाष्य में भी जो दुरुह अंश वार्तिक से अस्पृष्ट रहा उसका भी विश्लेषण वाचस्पतिमिश्र ने किया। इनका उपकार न्यायजगत् कभी भुला नहीं सकता।

**उदयनाचार्य :**—तात्पर्यटीका का गूढ रहस्य समझाने के लिए न्याय धुरंधर उदयनाचार्य (दशमशतक) ने तात्पर्यपरिशुद्धि नाम की प्रौढ व्याख्या लिखी। यद्यपि उदयनाचार्य के विषय में दन्तकथायें अनेकविध प्रसिद्ध हैं। बौद्धों के साथ आचार्य का बीच में शिवलिङ्ग को साक्षी रखकर शास्त्रार्थ हुआ। बौद्धों के पूर्वपक्ष

में शिवलिङ्ग गल जाता था। आचार्य के उत्तरपक्ष में शिवलिङ्ग पुनः उद्भूत हो जाता था। अन्त में शिवलिङ्ग गला नहीं इत्यादि। कोई शिवलिंग के स्थान में भगवान की मूर्ति बताते हैं। आचार्य का बौद्धधिक्कार ग्रन्थ तो प्रसिद्ध ही है। किन्तु उस समय ऐसा कौन भारी बौद्ध पण्डित था जो शिवलिङ्ग को गलाता था इसका पता नहीं चलता। बोद्धों के वैभाषिक मत के कात्यायनीपुत्र (ईस्वी पूर्व द्वितीयशती) वसुबन्धु (तृतीयशतक) अदि विद्वानों में प्रायः अन्तिम आचार्य संघभद्र चतुर्थशतक का है। सौत्रान्तिकमत में कुमारलात (द्वितोय शतक) श्री लात, धर्मत्रात, बुद्धदेव, वसुमित्र तथा यशोमित्र ये सभी षष्ठ शताब्दी के प्राग्वर्ती हैं। योगाचार मत के मैत्रेय (तृतोयशतक) असंग (चतुर्थशतक) स्थिरमति (चतुर्थशतक) दिङ्नाग (पञ्चमशतक) के बाद अन्तिम धुरंधर विद्वान् धर्मकोर्ति सप्तम शती के हैं। ईस्वी पूर्व तृतीय शती के नागार्जुन, ई-उत्तर तृतोय शती के आर्यदेव, स्थविरबुद्धिपालित (पञ्चमशती) चन्द्रकीर्ति (सप्तमशती) के बाद माध्यमिक मत के अन्तिम पण्डित के रूप में शान्तरक्षित का नाम आता है जो अष्टमशती के पूर्वार्धं के थे। इसके बाद अष्टमशती के उत्तरार्ध एवं नवमशतो के प्रारम्भ में अवतीर्णं शंकराचार्य ने केवल बौद्धमत का खण्डन ही नहीं, अपितु बौद्धों को ही शुद्धि कर सनातनधर्मी बनाया। फिर बांस ही नहीं रहा तो बांसुरी कहां से बजती और गूंजतो ? अतः वाचस्पतिकृत खण्डन न्यायशास्त्र पर पूर्वबौद्धपण्डितकृत दूषणों का ही है। तथा उन्हीं अष्टमशतीपर्यन्तकृत आत्मनिराकरण का ही उद्धार न्यायसिद्धान्तानुसार उदयाचार्य ने बौद्धाधिकार में किया है। यद्यपि वज्रयानी अर्थात् तान्त्रिक उपासक बौद्ध बाद में भी रहे हैं। जहाँ प्रत्यक्ष चमत्कार हो उसे कोन छोड़ता ? तथापि दार्शनिक विद्वानों का अस्तित्व सिद्ध नहीं होता। हां, इतनी बात अवश्य है कि न्यायशास्त्र का निरवशेष उद्धारकर निर्मलधारा में प्रवाहित करने वाले उदयनाचार्य को उपकृत विद्वानों ने आचार्य पद से विभूषित कर सम्मानित किया।

**रुचिदत्त :—** तात्पर्यपरिशुद्धि पर चौदहवीं शती के नव्यन्यायपण्डित रुचिदत्तोपाध्याय की व्याख्या है। बहुत अल्प अंश ही आज तक मुद्रित हुआ है। रुचिदत्त भी बहुत बड़े पण्डित थे। जिनके चिन्तामणिप्रकाश पर वेदान्तपरिभाषाकार धर्मराजाध्वरीन्द्र की तर्कचूडाणि व्याख्या मुद्रित है। अतः तात्पर्यपरिशुद्धि पर रुचिदत्तकृत व्याख्या के बाद और भी आगे पीढो चली है कि नहीं ऐसा संदेह होना भी संभव है। अस्तु। न्याय सूत्र पर सोलहवीं शती के विश्वनाथ पञ्चानन की वृत्ति भी सूत्रार्थ समझने के लिए परम उपयोगी है।

**जयन्त, भासर्वज्ञ** :—इनके बीच में अर्थात् वाचस्पति के बाद नवमशती में ही जयन्त ने कतिपय न्यायसूत्रों पर न्यायमंजरी नाम की व्याख्या लिखी। या कहो, सूत्रों के आधार पर एक स्वतन्त्र निवन्ध लिखा। तथा भासर्वज्ञ ने न्याय भूषण नाम का एक विद्वत्तापूर्ण ग्रन्थ बनाया। यहाँ तक के ग्रन्थों को प्राचीन न्याय कहते हैं।

**गङ्गेशोपाध्याय** :—प्राचीनन्यायोक्त समग्र लक्षणों का और विशेषरूपेण उदयनाचार्य का खण्डन वेदान्त के महान आचार्य सरस्वती के वरदपुत्र श्रीहर्षमिश्र ने अद्भुत पाण्डित्य के साथ किया जिसके उद्धार के लिए तेरहवीं शती में न्यायशास्त्र के क्रान्तदर्शी गंगेशोपाध्याय ने एक नवीन प्रणाली का आविष्कार किया जो आज नव्यन्याय शब्द से व्यपदिष्ट होता है। इनका ग्रन्थ है तत्त्वचिन्तामणि। चिन्तामणिकार त्रयोदशशताब्दी में मिथिला में हुए।

**वर्धमानोपाध्याय** :—गङ्गेशोपाध्याय के पुत्र वर्धमानोपाध्याय ने चिन्तामणि पर प्रकाश नाम की टीका लिखी। वैशेषिक ग्रन्थ पर भी इनकी टीका है।

**जयदेव या पक्षधर मिश्र** :—चिन्तामणि पर इन्होंने आलोक नाम की टीका लिखी। कुछ लोग इन्हें तेरहवीं शती के मानते हैं। परन्तु पक्षधर मिश्र से रघुनाथ शिरोमणि (सोलहवीं शती) ने अध्ययन किया था यह इतिहास प्रसिद्ध है। अतः ये पन्द्रहवीं शती के अन्त और सोलहवीं शती के प्रारम्भ में रहे यही मानना उचित होगा।

रुचिदत्त, प्रगल्भ आदि अन्य विद्वानों ने भी चिन्तामणि पर व्याख्यायें लिखी हैं। प्रायः ये सभी मिथिला के ही पण्डित थे।

**वासुदेव सार्वभौम** :—सोलहवीं शती में बंगला में नवद्वीप में न्यायशास्त्र के धुरंधर विद्वान् हुए जिनमें वासुदेव सार्वभौम का नाम प्रथम आता है। चिन्तामणि पर इनकी भी व्याख्या थी।

**रघुनाथ शिरोमणि** :—सोलहवीं शती के रघुनाथ शिरोमणि ने प्रथम कुछ दिन तक सार्वभौम से न्यायशास्त्राध्ययन किया। बाद में मिथिला में जाकर पक्षधर मिश्र से अध्ययन किया। इनकी चिन्तामणि पर दीधिति टीका सर्वाधिक श्रेय को प्राप्त हुई। अतः बाद के विद्वानों ने दीधिति की ही व्याख्या करने में अपनी विद्वत्ता का उपयोग किया। इनकी संक्षिप्त अति गम्भीर व्याख्या शैली बड़ी

विलक्षण रही। "संक्षिप्तोक्त्यतिदक्षदीधितिकृतः" "अतिगम्भीरगिरः शिरोमणेः" इत्यादि गदाधरोक्ति इसमें साक्षी है।

**मथुरानाथ** :—रघुनाथ शिरोमणि के ही शिष्य मथुरानाथ हुए। जिन्होंने चिन्तामणि पर रहस्य नाम की विस्तृत टीका लिखी। किरणावलिप्रकाशरहस्य, प्रकाशदीधितिरहस्यादि भी इनके ग्रन्थ हैं।

**जगदीश** :—सत्रहवीं शती के जगदीश तर्कालङ्कार ने दीधिति पर एक प्रौढ व्याख्या लिखी जिसको आजकल जागदीशी कहते हैं। नव्यन्यायरहस्यबोधक यह व्याख्या अद्‌भुत एवं प्रख्यात है। इनके शब्दप्रकाशिका आदि स्वतन्त्र ग्रन्थ भी हैं। "जगदीशस्य सर्वस्वं शब्दशक्तिप्रकाशिका" यह उक्ति प्रसिद्ध है।

**गदाधर** :—न्यायशास्त्र में भट्टाचार्य नाम से ये ही प्रख्यात हैं। व्याप्ति भाग में जगदीश का वैदुष्य यदि प्रसिद्ध है तो हेत्वाभास भाग में गदाधर भट्टाचार्य का। दीधिति पर इनकी व्याख्या तो अन्तिम जैसी हो जाती है। गदाधर भट्टाचार्य ने जयदेवमिश्रकृत चिन्तामणि टीका आलोक पर भी व्याख्या लिखी है। परन्तु वह अभी तक प्रकाश में नहीं आयी है। गदाधर भट्टाचार्य के चौसठ वाद भी प्रख्यात हैं। जिनमें व्युत्पत्तिवाद एवं शक्तिवाद अत्यन्त प्रौढ हैं।

**कालीशंकर** :—अठारहवीं शताब्दी में कालीशंकर भट्टाचार्य नाम के एक उद्भट विद्वान् हुए जिन्होंने सम्पूर्ण माथुरी, जागदीशी और गादाधरी पर क्रोडपत्र लिखे। जिनसे नव्यन्याय महारण्य या महासागर जैसा हो गया। इसे कालीशंकरी नाम से लोग जानते हैं।

**बलदेव** :—उसी काल में बलदेव नाम के एक दूसरे उद्भट विद्वान हुए। उनके भी क्रोडपत्र बलदेवी नाम से प्रसिद्ध हुए।

**गोलोक** :—नव्यन्याय के सामान्यनिरुक्ति नाम के भाग पर गोलोकी नामकी एक टीका लिखी जो भयंकर न्यायार्णव के समान दीखती है।

**धर्मदत्त** (बच्चा झा) :—बीसवीं शताब्दी के अति धुरन्धर नैयायिक बच्चा झा के कई प्रकरणों पर गूढार्थतत्त्वालोकने तो सारी सीमाओं को तोड़ कर रख दिया। किन्तु उसको समझने वाले इस संसार में एक दो मिल जाय तो आश्चर्य समझना चाहिए।

**शिवदत्त मिश्र** :—बीसवीं शताब्दी के ही एक महान विद्वान् हुए। उन्होंने क्रोडपत्र संग्रहकर अतिविस्तीर्ण व्याख्या प्रायः विश्वविद्यालयीयपरीक्षानिर्धारित नव्य-

न्याय प्रकरणों पर गङ्गानाम से लिखी। उसका पूर्णतया अवलोकन शायद अकेले उन्होंने ही किया होगा। उसे सागरोपम कहने की अपेक्षा महासागरोपम कहें तो अत्युक्ति नहीं होगी। उसको समझने वाले दो एक इस संसार में शायद वचे हों किन्तु आगे के लिए अन्धकारमय दिखता है। क्योंकि नवीन अध्येता विद्यार्थी मूलग्रन्थ से ही भयभीत हैं, वे तर्कसंग्रह को नरक संग्रह कहने लगे हैं। व्यधिकरण को व्याधिकरण, पक्षता को प्राणहारिणी, व्युत्पत्तिवाद को विपत्तिवाद आदि नामान्तर खोज चुके हैं। इन क्रोडपत्रों की तो बात ही क्या ?

वस्तुतः गादाधरीपर्यन्त का ही सामान्यरूप से अध्ययन एवं अध्यापन होता है विशेष पाण्डित्य पाने के इच्छुक कोई कोई ही इन क्रोडपत्रों का अवलोकन करते हैं।

नव्यान्याय के उदय के वाद सयग्र दर्शनों में इसकी भापा एवं शैली का प्रवेश हो गया। वेदान्त व्याकरणादि तो क्या साहित्य के भी लक्षण ग्रन्थों में नव्यभापा आ गई। क्योंकि वस्तुओं के सूक्ष्मरूप के विश्लेपण की क्षमता जैसी नव्यन्याय की शैली में है वैसी अन्यत्र नहीं है। 'यजेत' इसमें 'त' प्रत्यय में दो अंश हैं। आख्यतांश और लिङंश। आख्यतांश का भावना अर्थ है। लिङंश का विधि या नियोग अर्थ है। ऐसा मीमांसकों के कहने पर ये वला कैसे दो अंश हैं ? विद्यार्थी को समझ में नहीं आता। जव कहा जाता है कि भावनावाचकतावच्छेदक आख्यातत्व दस लकारों में रहने वाला धर्म है। नियोगवाचकतावच्छेदक लिङ्त्व केवल लिङ् में रहने वाला धर्म है। आख्यातत्वावच्छिन्न का वाच्यार्थ भावना है। लिङ्त्वावच्छिन्न का वाच्यार्थ नियोग है। ऐसा कहने पर तिलतण्डुलवत् स्पष्ट विविक्तरूप सामने आते हैं। तात्पर्य यह है कि प्राचीन न्याय जहां विचार शैली बताकर 'सर्वविद्या प्रदीप' हुआ वहाँ नव्यन्याय विविक्त स्पष्ट पदार्थ दिखाने का तरीका बता कर 'सर्वविद्याप्रदीप' हुआ। फलतः "प्रदीपः सर्वविद्यानां" यह वचन भिन्न-भिन्न प्रकार से दोनों में चरितार्थ हुआ।

## वैशेषिक दर्शन

न्यायदर्शन को लेकर "प्रदीपः सर्वविद्यानां" जहां वताया वहां वैशेपिक दर्शन के लिए यह भी प्रसिद्धि है कि—"काणादं पाणिनीयं च सर्वशास्त्रमुखं स्मृतम्"। कुछ पदार्थों का आधार रखकर ही दार्शनिकों ने विचार किया है। द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष समवाय एवं अभाव नाम के सात पदार्थों को लेकर ऊहापोह के द्वारा अपने मत के पदार्थों का वर्णन करते हैं तथा विचार प्रस्तुत करते हैं।

मीमांसा के भाष्यकार तथा वार्तिककार स्थान स्थान पर वैशेषिकोक्त इन पदार्थों का आधार लेकर विचार उपस्थित करते हैं। स्वमतानुसार पदार्थसंख्या इसी में घट बढ़ करके ही दार्शनिकों ने दिखाया है। द्रव्य से गुण और कर्मादि भिन्न हैं या अभिन्न इत्यादि विचार कर स्थापना करने में मूल तो काणाददर्शन ही है। यद्यपि महर्षि पतञ्जलि ने सांख्यपदार्थों को आधार रखकर योग को प्रस्तुत किया किन्तु सांख्य स्वयमेव द्रव्यगुणादि निरूपण में वैशेषिकाश्रित है। अतः यह शास्त्र भी सर्वोपयोगी है।

**महर्षि कणाद** :—न्याय दर्शन से बहुत पहले ही वैशेषिक दर्शन का आविर्भाव हो गया था। महर्षि कणाद इसके आविर्भावक हैं। कहते हैं कि वे खेतों में बिखरे कणों को चुगकर खाया करते थे और उसी से उनका नाम कणाद पड़ा। दशाध्यायात्मक सूत्रग्रंथ का निर्माण उन्होंने किया। इस पर लंकापति रावण ने भाष्य लिखा था ऐसी किंवदन्ती है। शांकर भाष्य की व्याख्या प्रकटार्थविवरण एवं रत्नप्रभा में उसका निर्देश है। यह बात यदि यथार्थ है तो निश्चित ही वैशेषिक सूत्र त्रेता युग के आरम्भ का होगा। द्रव्यगुणादि सात पदार्थ वैशेषिक मत में स्वीकृत हुए हैं। भाष्य से लगता है कि कणाद महेश्वर भक्त थे।

**प्रशस्तपाद** :—पदार्थधर्मसंग्रह नाम का भाष्य वैशेषिक दर्शन पर प्रशस्तपादाचार्य ने लिखा। उनके काल के बारे में निश्चयात्मक कुछ बताना संभव नहीं है। क्योंकि भाष्य में कहीं भी न मतान्तरका खण्डन है और न किसी का नामोल्लेख है। वात्स्यायन भाष्य में द्रव्यादि पदार्थों का उल्लेख सूत्रानुसार भी हो सकता है। अतः वात्स्यायन से पूर्ववर्ती हैं या परवर्ती यह कहना भी संभव नहीं है। वैशेषिकोक्त छः पदार्थों का सुगम क्रमबद्ध शैली से इसमें वर्णन है। सभी व्याख्याकारों ने भाष्यरूपेण इसे अङ्गीकार किया है। जब कि भाष्य का लक्षण इसमें पूर्णरूपेण नहीं है। अथवा सूत्रार्थ का क्रमिक वर्णन न होने पर भी आगे पीछे करके वर्णन होने से भाष्य माना जा सकता है। सूत्रानुसारिभिः पदैः सूत्राशयानुसारिभिः पदैः ऐसी व्याख्या हो सकती है। भाष्यकार के बाद प्रायः सबने उसी पर व्याख्यायें लिखीं।

**व्योमशिवाचार्य** :—वे उदयनाचार्य से पूर्व हुए। इन्होंने भाष्यपर व्योमवती नाम की विस्तृत टीका लिखी।

**उदयनाचार्य** :—किरणावली नाम की उत्तम टीका उदयनाचार्य ने की। जिस पर वरदराज, वादीन्द्र एवं वर्धमानोपाध्याय की टीकायें प्रसिद्ध हैं। वर्धमानो-

पाध्याय की व्याख्या प्रकाश पर शिरोमणि की दीधिति और मथुरानाथ की रहस्य टीका है। दीधिति पर भी मथुरानाथ की दीधितिरहस्य टीका है।

**श्रीधराचार्य :—** उदयनाचार्य के प्रायः समकालीन श्रीधर ने न्यायकन्दली नाम की टीका लिखी जिसपर पद्मनाभमिश्रका न्यायकन्दलीसार और जैन पण्डित राजशेखर की न्यायकन्दलीपञ्जिका प्रसिद्ध हैं।

**वल्लभाचार्य :—** न्यायलीलावती नाम के स्वतन्त्र वैशेशिक ग्रन्थ की रचना ग्यारहवीं शती के वल्लभाचार्य ने की। जिस पर वर्धमानोपाध्याय का प्रकाश आदि गंभीर टीकायें हैं।

**शंकरमिश्र :—** इन्होंने सूत्रों पर उपस्कार नामक वहुत सुन्दर एक व्याख्या लिखी है। ये पन्द्रहवीं शती के थे। मिथिलावासी थे।

## न्यायवैशेषिक

परवर्ती काल में अनेक विद्वानों ने न्यायदर्शन और वैशेषिकदर्शन को मिलाकर ग्रन्थ लिखे। षड्दर्शन व्याख्याता के रूप में प्रसिद्ध वाचस्पति मिश्र ने वैशेपिक-दर्शन पर क्यों नहीं लिखा ? क्या वे न्यायदर्शन पर लिखने से उससे गतार्थता मानते थे ? यह चिन्तनीय विषय है। वैशेषिक ग्रन्थ होते हुए न्यायकन्दली और न्यायलीलावती में न्याय शब्द कैसे आया यह भी विचारणीय है। ग्यारहवीं शती के शिवादित्य ने सप्तपदार्थी में न्यायसम्मत षोडशपदार्थ का अन्तर्भाव किया। और बारहवीं शती के केशवमिश्र ने तर्क भाषा में षोडशपदार्थ में सप्तपदार्थ को संगृहीत किया। बल्कि यह तरीका तो स्वयं भाष्यकार वात्स्यायन ने ही कर लिया था। प्रमेय सूत्र पर भाष्यकार लिखते हैं—"अस्त्यन्यदपि द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसम-वायाः प्रमेयम्"। अन्नंभट्ट (१६वीं शती के मध्य) और विश्वनाथ (सोलहवी शती के अन्त) इन दोनों ने और ही ढंग का मिश्रण दोनों का किया है। वैशेपिकों का सप्तपदार्थ ले लिया और नैयायिकों का प्रमाणचतुष्टय। अन्नंभट्ट ने मूल तर्क-संग्रह तथा स्वकृत टीक दीपिका में दोनों को स्पष्ट मिलाया। विश्वनाथ का मूल भाषापरिच्छेद वैसा ही है। पर टीका न्यायसिद्धान्तमुक्तावली में षोडशपदार्थ का सप्तपदार्थ में स्फुट अन्तर्भाव या वर्णन नहीं किया। फिर भी नामकरण न्याय को लेकर ही किया। शेषपूर्ति तो दिनकरादि टीकाकारों ने ही की।

## न्यायसिद्धान्तरत्नमाला

प्रस्तुत ग्रन्थ में न्याय शास्त्र के षोडश पदार्थों का मुख्य वर्णन हैं। और 'अस्त्यन्यदपि' इत्यादि पूर्वोक्त भाष्य को आधार रखकर सप्तपदार्थ का भी वर्णन

किया है। विलक्षणता इतने अंशमें है कि भाष्यकार ने षट्पदार्थ का नामनिर्देशमात्र किया। किन्तु यहाँ लक्षण विभागादि भी संक्षेप से दिया गया। दूसरी विशेषता इसमें यह है कि नव्यन्यायस्वीकृत प्रतियोगिता, अवच्छेदकता आदि पदार्थों का यहाँ विशेष वर्णन है।

हमारा मुख्य लक्ष्य तो नव्यन्याय के पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या करना ही था। प्रथम-प्रथम विद्यार्थी तर्कसंग्रह की न्यायबोधिनी टीका पढ़ते हैं तो वहाँ अवच्छेदक और अवच्छिन्न की व्याख्या पढ़ते हुए ही असमंजस में पड़ जाते हैं। यद्धर्मावच्छिन्नं लक्ष्यं स धर्मो लक्ष्यतावच्छेदकः। यो धर्मो यस्यावच्छेदकः स तद्धर्मावच्छिन्नः। यह वहाँ लिखा है। परन्तु अवच्छेदक के लक्षण में अवच्छिन्न आ जाता है और अवच्छिन्न के विवरण में अवच्छेदक आ जाता है। इस प्रकार अन्योन्याश्रय होने से समझ में नहीं बैठता। और यद्धर्मावच्छिन्नं लक्ष्यं स लक्ष्यावच्छेदक कहना चाहिये 'लक्ष्यता' यह 'ता' कहाँ से आ गया ऐसी एक और आशंका होने लगती है। अध्यापक भी यह कहकर आगे बढ़ जाते हैं कि धीरे-धीरे समझ में आयेगा। नव्यन्याय के इन पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या करने के लिए ही प्रथम सन् १९५२ में इसी नाम का एक छोटा ग्रन्थ मैंने लिखा जिसमें जाति और निग्रहस्थान के संग्रहात्मक श्लोक भी लिख दिये थे। पर इन दोनों को मिलाने पर एक संगतिरहित अधूरा ग्रन्थ प्रतीत होने लगा। तथा न्याय-वैशेषिक दर्शनद्वय का संक्षिप्त सांगोपांग वर्णनात्मक ग्रन्थ उपलब्ध नहीं होने से ग्रन्थ का यह रूप दिया गया। व्याख्या केवल नव्यन्यायीय पदार्थों पर ही कुछ विशेषरूप से प्रथम लिखी थी। शेषपूर्ति बाद में की गयी। अतएव इन दोनों की व्याख्या के स्वरूप में काफी भेद आ गया।

इस ग्रन्थ के लिखने का मुख्य प्रयोजन यही था कि पूरे दर्शनशास्त्रों में व्यापकरूप से प्रविष्ट नव्यन्यायीय पारिभाषिक शब्दावली का ठीक-ठीक अर्थ अध्येता समझ सकें और प्रयोग कर सकें। क्योंकि ये शब्द तथा तत्प्रतिपाद्य अर्थ अब "प्रदीपः सर्वविद्यानां" इस वचन का विषय बन चुके हैं। साथ में दूसरे दो प्रदीप—(न्यायरूपी प्रदीप और वैशेषिक रूपी प्रदीप) के होने से यही आशा है कि अवश्यमेव यह ग्रन्थ दार्शनिक चिन्तकों के लिये उपयोगी होगा।

ग्रन्थ को अधिक उपयोगी बनाने के लिए मैंने सम्पूर्णानन्दविश्वविद्यालय के भूतपूर्व कुलपति विद्वत्सार्वभौम पं० श्री बदरीनाथशुक्ल जी से भूमिकालेखनार्थ

अनुरोध किया। स्वास्थ्य अत्यन्त नाजुक स्थिति में होने पर भो उसकी परवाह न कर उन्होंने हृदयग्राही संक्षिप्तरीति से भूमिका लिखने की महती उदारता की। नव्यन्यायपदार्थों की आवश्यक निवेचना का ही मेरा आग्रह था। अतएव आपने उन्हीं पर अपनी निबन्धात्मक भूमिका लिखो। तदर्थ सभी न्यायरसिक विद्वान् तथा विद्यार्थी चिरकालपर्यन्त आपका सश्रद्ध स्मरण करते रहेंगे। यद्यपि कुछ अतिरिक्त विवेचना उनकी ही लेखनी से यहाँ आवश्यक थी। पर अस्वस्थता बाधक रही।

# न्यायसिद्धान्तरत्नमाला विषयसूची

ॐ

श्रीमत् काशिकानन्दगिरिविरचिता

# न्यायसिद्धान्तरत्नमाला

## ( सुषमाटीकासहिता )

**यस्मादुदेति सकलं जीवति च यतो लयं प्रयात्यपि च ।**
**तस्मै भवाय भवताद् भवजलनिधितारणाय नमः ॥ १ ॥**

जिस ( परमेश्वर ) से समस्त कार्यवर्ग उत्पन्न होता है, जिससे जीवित रहता है और अन्त में लय होता है उस परमेश्वर को भवसागरतारणार्थ हम प्रणाम करते हैं ॥ १ ॥

उमयाधिगतं सत्यानुमयाधिगतं परम्
निष्कलं कलये सेन्दुकलं हृद्यभवं भवम् ॥ १ ॥
संक्षेपान्न्यायसिद्धान्तरत्नमालां स्वनिर्मिताम्
व्याख्यास्येऽयत्नतो न्यायपदार्थावगतिर्यतः ॥ २ ॥

प्रारिप्सितस्य ग्रन्थस्य निर्विघ्नपरिसमाप्त्यर्थं मङ्गलात्मना परमेश्वरं प्रणमति-यस्मादिति । यस्मात् सद्रूपात् परमेश्वरात्; निमित्तार्थे पञ्चमी; सकलं सर्वं सावयवं कार्यजातमिति यावत्; उदेति संजायते, जीवति च स्थितिं लभते, प्रलयं च याति । कर्तृत्वलक्षणं निमित्तत्वमत्र विवक्षितम् । तथा चाधिकरणसिद्धान्तन्यायेन सर्वज्ञत्वादिसिद्धिः । तेन विना सकलजगदुपादानगोचरापरोक्षज्ञानाद्यसंभवात् । तस्मै भवाय नमः । किमर्थं ? भवजलनिधितारणाय । भवतारणार्थं भवायैव नमनं नम्रीभवनं कथमिति विरोधाभासः । शंकर-संसारार्थभेदेन परिहारः । सकलसंसारस्य दुस्तरदुःखरूपत्वद्योतनाय जलनिधित्वकथनम् । तत्तरणं मोक्षस्तादृशसंसारदुःखध्वसो दुःखासमानकालीनः । तत्संपादकाय परमेश्वराय नमो भवताद् भूयादिति फलपर्यन्ताशीः ॥ १ ॥

---

१. सतो इति पाठान्तरम् ।

**तत्त्वज्ञानं परमं भवजलधेस्तारणं तदर्थमिदम् ।**
**आन्वीक्षिकीरहस्यं संक्षेपात्संप्रवक्ष्यामः ।। २ ।।**

भवसागर पार करने का साधन तत्त्वज्ञान है । तदर्थ न्यायरहस्य को हम यहाँ संक्षेप से वतायेंगे ।। २ ।।

न्यायशास्त्ररहस्यवर्णनपरं प्रकृतग्रन्थमवतारयन्नाह—तत्त्वज्ञानमिति । परमं तत्त्वज्ञानं योगाभ्यासादिपरिकरसहितशास्त्रग्रहणाभ्यासजनितत्वेनोत्तमं शास्त्रार्थतत्त्वज्ञानं परमपुरुषार्थरूपमोक्षनिदानं भवति । अतः तदर्थं तथाविधतत्त्वज्ञानसम्पादनार्थं तत्प्रयोजकतयाऽऽन्वीक्षिकीरहस्यमान्वीक्षिक्या न्यायविद्याया रहस्यं संक्षेपादल्पशब्दैः सम्यक् प्रवक्ष्यामः । "ज्ञानादेव हि कैवल्यम्" "तमेव विदित्वातिमृत्युमेती"त्यादिश्रुतिसिद्धमोक्षहेतुतत्त्वज्ञान-प्रयोजकतया परमर्षिगौतमप्रणीतस्यान्वीक्षिकीशास्त्रस्य रहस्यं वक्ष्याम इत्यर्थः । अत्र मोक्षः परमं प्रयोजनम् । तत्प्रयोजकं तत्त्वज्ञानमवान्तर-प्रयोजनम् । आन्वीक्षिकीरहस्यं विषयः । प्रयोज्यप्रयोजकभावादिः सम्वन्धः । मोक्षकामोऽधिकारीत्यनुबन्धचतुष्टयमनेन सूचितम् । ग्रन्थाध्ययनप्रवृत्ति-प्रयोजकज्ञानविषयत्वमनुवन्धत्वम् । इष्टसाधनताविशिष्टकृतिसाध्यताज्ञानात् प्रवृत्तिः । तत्रेष्टं प्रयोजनम् । साधनत्वं सम्बन्धः । विषयज्ञाने इष्टसाधनत्व-ज्ञानादध्ययनप्रवृत्तिरिति विषयोऽपि तादृशज्ञानविषयः । अधिकारिज्ञाना-त्कृसाध्यत्वावगम इति ।। २ ।।

**सद्भावो भवति सतोऽसद्भावश्चासतो भवति तत्त्वम् ।**
**उभयं प्रमाणगम्यं सत उपलब्धेरनुपलब्धेः ।। ३ ।।**

सत् का सद्भाव और असत् ( अभाव ) का असद्भाव ही तत्त्व है । दोनों प्रमाण से ज्ञात होते हैं । सत् का ज्ञान, सत् की उपलब्धि से और असत् का ज्ञान, सत् की अनुपलब्धि से होता है ।। ३ ।।

तत्त्वज्ञानं भवजलधितारणमुक्तम् । तत्र तत्त्वं किमिति जिज्ञासायां द्विविधं तत्स्वरूपमाह—सद्भाव इति । सतः सद्भावस्तत्त्वं भवति । असतश्चासद्भावस्तत्त्वं भवति । स्वीयमसाधारणरूपमेव तत्त्वमिति यावत् । तथा च भाष्यं—सतश्च सद्भावोऽसतश्चासद्भाव इति । तस्य तत्त्वस्य ज्ञानं कथं तावत् सम्पद्यत इति तत्राह—उभयमिति । उभयमपि तत्त्वं प्रमाणगम्यं प्रमाणजन्यज्ञानविषयो भवति । तत्र सतो ज्ञानमुपलब्धेर्भवति । प्रमाणानि

साक्षादेव सत्तत्त्वं प्रकाशयन्ति। असत्तत्त्वे तु अनुपलब्धिसहकृतैः प्रमाणैः। यदि स्यादुपलभ्येत। नोपलभ्यते ततो नास्तीति। यद्वा सतः उपलब्धेः सत्तत्त्वं ज्ञायत इति प्रयोज्यपञ्चम्येव। तथा सत एवानुपलब्धेरसत्तत्त्वं ज्ञायते। तथा च सतः प्रकाशकमेवासदपि प्रकाशयतीति सिद्धं भवति। अत्रासत्पदेनाऽभावो गृह्यत इत्यग्रे स्पष्टीभविष्यति॥ ३॥

ननु यदि सद्भावासद्भावावेव ज्ञातव्यौ तर्हि सद् असदिति शब्दद्वयादेव तत्त्वज्ञानं स्यात्। प्रातिस्विकरूपेण तत्त्वस्य ज्ञानं शास्त्रादसम्भावितमेवेत्याशङ्कायां मध्यममार्गेणावश्यज्ञातव्यं तत्त्वं संक्षेपविस्तराभ्यां प्रदर्शयन्नाह—तत्त्वमिति।

**प्रमितेः प्रमेयमेतत् प्रमाणतो हि प्रमातुरर्थेच्छोः।**
**स्थितमर्थतत्त्वमेषु हि चतुर्षु ते चापि षोडशधा॥ ४॥**

प्रयोजन चाहनेवाले प्रमाता के लिये प्रमाणजन्य प्रमिति से यही तत्त्व प्रमेय (ज्ञातव्य) होता है। इन चार-प्रमाता, प्रमाण, प्रमिति और प्रमेय में ही अर्थ-तत्त्व परिसमाप्त होता है और वे अर्थ सोलह प्रकार के हैं॥ ४॥

प्रमितेरिति षष्ठी पञ्चमी वा प्रमितेर्योऽर्थः प्रयोजनं तदिच्छोः प्रमितेर्निमित्तादर्थप्राप्तिमिच्छोर्वा प्रमातुः प्रमाणैः परं प्रमेयमेतत्तत्त्वमेव। चतुर्षु चैव प्रमित्यादिष्वर्थतत्त्वं स्थितं—प्रमाणतत्त्वं प्रमेयतत्त्वं प्रमातृतत्त्वं प्रमितितत्त्वं च। प्रमाणतत्त्वावगमे सत्प्रमाणैः पुरुषः प्रवर्तते। प्रमेयतत्त्वावगमे तदेकावगमाय प्रवर्तते। प्रमातृतत्त्वावगमे तदीयं वास्तविकं पुरुषार्थं विज्ञाय तदर्थं प्रवर्तते। प्रमितितत्त्वावगमेऽप्रमितेर्व्यावृत्य तदर्थं प्रवर्तत इति सकलप्रवृत्तिमूलं चतुर्विधतत्त्वज्ञानं, तत्सर्वं प्रथमं प्रमाणे सति भवतीत्यर्थवत् प्रमाणम्। तथा च भाष्यं—"प्रमाणतोऽर्थप्रतिपत्तौ प्रवृत्तिसामर्थ्यादर्थवत्प्रमाणमिति; चतुसृषु चैवंविधास्वर्थतत्त्वं परिसमाप्यत" इति च। ते च—प्रमाणादयोऽर्था वा वक्ष्यमाणभेदैः षोडशधा। तेषां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमस्य वक्ष्यमाणत्वात्प्रमेयत्वावगमात्। विशेषतः प्रमेयं तु षोडशान्तर्गतद्वितीयभेद एवेति तस्य प्रमेयत्वेनोल्लेखो नान्येषाम्। तच्चाग्रे स्पष्टीभविष्यति। एतदुक्तं भवति—द्वितीयभेदात्मकप्रमेयप्रमित्यर्थं प्रमाणस्य प्रमेयता। संशयादीनां प्रमाणसहकारित्वेन प्रमेयता। आत्मशरीरादीनां मुख्यप्रमेयतेति। तथा च प्रमाणस्य संशयादीनां च प्रमाणतत्त्वान्तर्भावः।

आत्मनः प्रमातृतत्त्वान्तर्भावः । बुद्धिवर्जं शरीरादीनां प्रमेयतत्त्वान्तर्भावः । बुद्धेः प्रमितितत्त्वान्तर्भावस्तत्प्रयोजकत्वेन संशयादीनां तत्रैवान्तर्भावो-वेति ॥ ४ ॥

**प्रमाण-प्रमेय-संशय-प्रयोजन-दृष्टान्त-सिद्धान्ता-ऽवयव-तर्क-निर्णय-वाद-जल्प-वितण्डा-हेत्वाभास-च्छल-जाति-निग्रहस्थानानां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः (न्या० १.१.१) ॥**

**तत्र प्रमाणमाद्यं प्रमेयमथ संशयः प्रयोजनवत् ।**
**दृष्टान्तः सिद्धान्तोऽवयवस्तर्को विनिर्णयो वादः ॥ ५ ॥**
**जल्पवितण्डे हेत्वाभासच्छलजातिनिग्रहस्थानम् ।**
**तत्त्वज्ञानादेषां सम्यङ् निश्श्रेयसाधिगमः ॥ ६ ॥**

प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, अवयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, जाति और निग्रहस्थान इन सोलह के तत्त्वज्ञान से निःश्रेयस प्राप्त होता है ॥ ५–६ ॥

सत्तत्त्वं षोडशधेत्युक्तं विवृणोति—तत्रेति । प्रमाणेनैव स्वस्य परस्य च प्रमितिस्तत्त्वज्ञानमिति प्रमाणमाद्यम् । अथ मुख्यं प्रमेयं वक्ष्यमाणभेदम् । अथ तदनन्तरं प्रमाणसहकारिविचाराङ्गसंशयादिः । ज्ञेयताक्रममात्र-मेतत् ॥ ५–६ ॥

**सत इव सद्भावोऽसद्भावोऽप्यसतोऽनुमन्यते तत्त्वम् ।**
**अपवर्गादेस्तस्मात् प्रमेयभावोऽविरुद्ध इह ॥ ७ ॥**

सत् के सद्भाव के समान असत् का असद्भाव भी तत्त्वान्तर्गत होने से अपवर्ग आदि की प्रमेयता औचित्यपूर्ण है ॥ ७ ॥

यद्यपि सद्विधानामिति विशेषणात्षोडश सत्तत्त्वरूपा एव भाष्यकार-सम्मताः प्रतीयन्ते । तथापि किं पुनस्तत्त्वं सतश्च सद्भावोऽसतश्चासद्भाव इति द्विधा तत्त्वकथनात् केषांचिदसतामपि तत्त्वज्ञानं ध्वन्यते । ततश्च दुःखध्वंसरूपापवर्गस्य प्रतिज्ञाहानिप्रतिज्ञासंन्यासाननुभाषणऽज्ञानाऽप्रतिभा-प्रभृतीनां प्रेत्यभावघटकमरणादीनां च सत्तत्त्वाभावेऽपि न क्षतिः ॥ ७ ॥

**वैशेषिकादिगदितैरर्थैः सम्यक् पदार्थविज्ञानम् ।**
**ज्ञातैः स्यात्ते चातः संक्षेपादत्र वर्ण्यन्ते ॥ ८ ॥**

वैशेषिक आदि के बताये अर्थों से भी पदार्थों का सम्यक् ज्ञान होता है। अतः संक्षेप से उनका भी यहाँ वर्णन करते हैं ॥ ८ ॥

वैशेषिकाद्युक्तार्थैर्द्रव्यादिभिः प्रमाणादिपदार्थविज्ञानं सम्यक् स्यादिति संक्षेपेण तेऽप्यत्र भाष्यादिनिर्दिष्टत्वाद् रत्नमालायां वर्ण्यन्ते। वैशेषिकादीत्यादिना नव्यनैयायिका योगिनश्च ग्राह्याः ॥ ८ ॥

**द्रव्यं गुणश्च कर्म च सामान्यमथो विशेषसमवायौ ।**
**एवमभाव इतीमे सप्त पदार्था बुधैरुदिताः ॥ ९ ॥**

द्रव्य, गुण, कर्म सामान्य, विशेष, समवाय और अभाव वैशेषिकोक्त पदार्थ हैं ॥ ९ ॥

तत्र वैशेषिकोक्तानेवार्थान् प्रथममाह—द्रव्यमिति। गुणकर्मसामान्यानां समुच्चयार्थ एकश्चकारः। तेषां द्रव्याभिन्नत्वमतव्यावृत्त्यर्थं द्वितीयश्चकारः समतया ग्रहणार्थम्। बहुभिरस्वीकृतत्वाद्विशेषसमवाययोर्विशिष्यग्रहणार्थमथ इत्यानन्तर्यार्थः। अभावस्यऽपदार्थत्वशङ्कानिरासाय एवमिति। ननु "द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायानां साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसमि"ति वैशेषिकसूत्रे "अस्त्यन्यदपि द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमयवायाः प्रमेयमि"ति न्यायभाष्ये च षण्णामेव पदार्थानां परिगणनात् कथमभावः सप्तमपदार्थ इति चेन्न। "क्रियागुणव्यपदेशाभावात् प्रागसत्। सदसत्। असतः क्रियागुणव्यपदेशाभावात्रादर्थान्तरम्। सच्चासत्। यच्चान्यदसदतस्तदसत्" इति सूत्रैर्महर्षिणा सर्वेषामभावानां प्रतिपादनात्। एवं न्यायभाष्येऽपि "असतश्चासद्भावः" इत्यादिनाऽभावो वर्णितः। न हि शशविषाणादावसद्भावो नाम तत्त्वं संभवति। "कथमुत्तरस्य प्रमाणेनोपलब्धिः" "तदेवं सत प्रकाशकं प्रमाणमसदपि प्रकाशयती" त्यादिसन्दर्भैश्च स्पष्टीकृतम्। न ह्यत्यन्तासत् प्रमाणगोचरम्। प्रमाणगोचरत्वे वा नात्यन्तमसदिति। द्रव्यादीनां तत्त्वज्ञानं प्रमाणादिषोडशपदार्थतत्त्वज्ञानोपयोगीत्युपादीयते। अतएव तानि प्रमेयमित्युक्तम्। अयं पुनर्विशेषः। प्रमाणादीनां तत्त्वज्ञानादपवर्गः। मिथ्याज्ञानात्तु संसारः। घटपटादिद्रव्यादीनां किंचिन्मिथ्याज्ञानं न मोक्षपरिपन्थि। ततश्च प्रमेयत्वेनात्मादयो विशेषेणोपदिष्टा इति ॥ ९ ॥

**प्रतियोग्यनुयोगित्वे निरूपकत्वं तथा निरूप्यत्वम् ।**
**आधाराधेयावच्छेद्यावच्छेदकत्वानि ॥ १० ॥**

प्रतियोगिता, अनुयोगिता, निरूपकता, निरूप्यता, अधारता, आधेयता, अवच्छेदकता, अवच्छेद्यता ॥ १० ॥

नव्यमते प्रतियोगित्वादीनां मतभेदेनातिरिक्तत्वं प्रदर्शयिष्यन्नाह—प्रतियोगीति। प्रतियोगित्वमनुयोगित्वं च। अत्र च तन्त्रेणाभावीयप्रतियोगित्वानुयोगित्वे संसर्गीयप्रतियोगित्वानुयोगित्वे च ग्राह्ये। अग्रे तथा व्याख्यास्येते। आधारेति। आधारत्वाधेयत्वे अवच्छेदकत्वाच्छेद्यत्वे चेत्यर्थः ॥१०॥

**कार्यत्वकारणत्वे प्रयोजकत्वप्रयोज्यते चैव।**
**प्रतिबध्यप्रतिबन्धकभावौ विषयत्वविषयित्वे ॥ ११ ॥**

कार्यता, कारणता, प्रयोजकता, प्रयोज्यता, प्रतिवध्यता, प्रतिबन्धकता, विषयता, विषयिता ॥ ११ ॥

संसर्गत्वं, कार्यत्वकारणत्वे, प्रयोज्यत्वप्रयोजकत्वे, प्रतिबध्यत्वप्रतिबन्धकत्वे, विषयत्वविषयित्वे चेत्यर्थः। संसर्गित्वं तु न पृथक्। किन्तु संसर्गप्रतियोगित्वानुयोगित्वे एव ॥ ११ ॥

**कालिकविशेषणत्वं दैशिकमेवं विशेषणत्वमपि।**
**तादात्म्यस्वत्वाऽखण्डोपाध्याद्याः पृथक् तु परैः ॥ १२ ॥**

कालिक विशेषणता, दैशिक विशेषणता, तादात्म्य, स्वत्व और अखण्डोपाधि आदि को भी अन्य नव्य आचार्य पदार्थान्तर मानते हैं ॥ १२ ॥

कालिकविशेषणत्वं कालिकसम्बन्धः। दैशिकविशेषणत्वं दैशिकसम्बन्धः। तादात्म्यम्। स्वत्वम्। अखण्डोपाधिः। आदिना वक्ष्यमाणा यत्त्वतत्त्वादयः। एते सप्तपदार्थीतः पृथगेवेति परे वदन्ति ॥ १२ ॥

**शक्तिर्नान्यपदार्थो हेतुसमूहेन कार्यसंसिद्धेः।**
**प्रतिबन्धको मणिः खलु दाहे हेतुर्हि तद्विरहः ॥ १३ ॥**

शक्ति पदार्थान्तर नहीं है। कारणसमूह से कार्यसिद्धि हो सकती है। चन्द्रकान्त मणि दाह में प्रतिबन्धक है। उसका अभाव दाह में कारण है ॥ १३ ॥

शक्तिः पदार्थान्तरमिति मीमांसकाः। किन्तु कारणसमुदायेनैव कार्यसिद्धौ शक्तेः स्वीकारो व्यर्थः। यत्र मणौ सत्यां न दाहः तत्र न शक्ति-

---

१. संसर्ग-कार्य-हेतु-प्रयोज्यतत्त्व-प्रयोजकत्वानि इति पाठान्तरम्।

नाशादिकल्पना। मणेः प्रतिबन्धकत्वात् प्रतिबन्धकाभावस्य च कारणत्वात् प्रतिबन्धकसद्भावस्थले तदभावरूपकारणविरहादेव कार्यानुत्पत्त्युपपत्तेः ॥ १३ ॥

**अपरे तु शक्तिरूपाः प्रतियोगित्वादयः समुद्दिष्टाः।**
**तदिदं च मतं तावत्प्रशस्तपादाभिमतमाहुः ॥ १४ ॥**

दूसरे यह कहते हैं कि प्रतियोगिता अनुयोगिता आदि सभी शक्तिरूप ही हैं। यह प्रशस्तपाद भाष्य से अवगत होता है ॥ १४ ॥

अपरे तु अनुपदं समुद्दिष्टाः प्रयोगित्वकारणत्वादयः शक्तिविशेषरूपा एवेति शक्तेः पदार्थान्तरत्वमावश्यकम्। तदिदं च प्रशस्तपादाचार्याभिमतमेव। तथा च समवायग्रन्थे भाष्यकारैरुक्तं—तथा द्रव्यत्वादीनामपि समवायैकत्वेऽपि व्यङ्ग्यव्यञ्जकशक्तिभेदादाधाराधेयनियम इति। स्फुटीकृतं च तत् कन्दलीकारेण। इत्थं च दाहादिजनिका शक्तिः पृथगस्तु वा न वा, प्रतियोगित्वकारणत्वादिरूपाः शक्तयस्तु विद्यन्त एव ॥ १४ ॥

॥ इति पदार्थसामान्यनिरूपणम् ॥

**क्षितिसलिलानलपवना सगगनसमया दिगात्ममनसी च।**
**द्रव्याणि तु गुणवन्ति क्वचन भवन्ति क्रियावन्ति ॥ १५ ॥**

पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाश, काल, दिक्, आत्मा और मन ये नौ द्रव्य हैं। गुणवत्त्व और क्रियावत्त्व द्रव्य लक्षण हैं ॥ १५ ॥

द्रव्याणि विभजते क्षितीत्यादि। पृथिवी-जल-तेज-पवन-गगन-काल-दिगा-ऽऽत्म-मनांसि नव द्रव्याणि। गुणवन्तीति गुणवत्त्वं द्रव्यसामान्यलक्षणम्। क्वचनेति। विभूनि परित्यज्येत्यर्थः। द्रव्येष्वेव क्रियावत्त्वमिति क्रियावत्सजातीयत्वं लक्षणं बोध्यम् ॥ १५ ॥

**गन्धस्पर्शवती भूः षड्रसयुक्ता च सप्तरूपवती।**
**शीतस्पर्शा आपोऽभास्वरशुक्लाश्च मधुररसाः ॥ १६ ॥**

पृथिवी गन्धवती और अनुष्णाशीतस्पर्शवती है। छः रसों से युक्त है। नील पीतादि सात रूप वाली है। जल शीतस्पर्श वाला, अभास्वरशुक्लरूप वाला और मधुर रस वाला है ॥ १६ ॥

क्षित्यादिकं संक्षेपेण लक्षयति-गन्धेति। सुरभ्यसुरभिगन्धद्वयवती पाकजानुष्णाशीतस्पर्शवती मधुरादिषड्रसयुक्ता नीलपीतहरितशुक्लरक्तकपिशचित्रात्मकसप्तरूपवती पृथिवी। शीतस्पर्शवत्य आपः। अभास्वरशुक्लं तासां रूपम्। जले मधुर एव रसः। कारणस्य पूर्वक्षणवृत्तित्वनियमाद् गुणादेः कारणमुत्पन्नं द्रव्यं क्षणमगुणं निष्क्रियं चेति गन्धादिसमानाधिकरणद्रव्यत्वव्याप्यजातिमत्त्वं लक्षणं वक्तव्यम्। एवं जलादेरपि ॥ १६ ॥

**उष्णस्पर्शं तेजो भास्वरशुक्लं मरुत्त्वरूपी स्यात्।**
**स्पर्शयुगेषामणवो नित्या गगनादयश्चैव ॥ १७ ॥**

तेज उष्णस्पर्शवान है। भास्वरशुक्लरूपयुक्त है। वायु रूपरहित किन्तु स्पर्शयुक्त है। इन चारों भूतों के परमाणु और आकाशादि नित्य माने जाते हैं ॥ १७ ॥

उष्णस्पर्शं तेजः। भास्वरशुक्लं च। अथ रूपरहितस्पर्शवान् वायुः। एषां पृथिव्यादीनां चतुर्णां परमाणवो नित्या गगनादयश्च चत्वारो नित्याः ॥ १७ ॥

**द्व्यणुकाद्या अवयविनो देहेन्द्रियविषयभेदतस्त्रिविधाः।**
**प्रागूर्ध्वासन्तश्चानणवः प्रायस्तथाध्यक्षाः ॥ १८ ॥**

द्व्यणुक त्र्यणुकादि अवयवी माने जाते हैं। ये शरीर, इन्द्रिय और विषय भेद से त्रिधा हैं। उत्पत्ति से पहले और नाश के बाद ये असत् होते हैं। अणुभिन्न प्रायः सभी चार प्रत्यक्ष होते हैं ॥ १८ ॥

द्व्यणुकादिस्थूलपृथिव्याद्यन्ता अवयविनो भवन्ति। देहेन्द्रियविषयभेदेन त्रिविधाश्च ते। उत्पत्तेः प्राङ्नाशादुत्तरं चासद्रूपाः। अवयविनि प्रमाणमाह—अनणवः प्रायोऽध्यक्षा इति। परमाणुपुञ्जरूपत्वे प्रत्यक्षत्वं न स्यात्। अवयविन्यसत उद्भूतरूपस्योत्पत्तेः प्रत्यक्षत्वम्। न च परमाणुष्वेव समुदायभावापन्नेषूद्भूतरूपमुत्पद्यतामिति वाच्यम्। युगपदुद्भूतानुद्भूतरूपयोरेकत्रासंभवात्। अनुद्भूतरूपनाशोपगमे घटविघटनोत्तरं परमाणूनां नीरूपत्वापत्तेः पुनर्घटाद्युत्पत्तौ तस्यापि नीरूपत्वं स्यात्। नीरूपवायुपरमाणुजन्यमहावायुवत्। समीपे इमे परमाणव इति प्रत्यक्षापत्तेश्च। तत्रोद्भूतरूपस्योत्पन्नत्वात् ॥ १८ ॥

**शब्दाश्रयो नभो विभु कालो ज्यैष्ठ्यादिबुद्धिहेतुः स्यात् ।**
**जगदाश्रयः क्षणादिव्यहृतिकृत् स ह्युपाधिवशात् ।। १९ ।।**

**दीर्घादिधीकरी दिक् प्राच्यादिपदा ह्युपाधितः सैका ।**
**अन्तःकरणं तु मनो जीवपरौ च द्विधात्मानौ ।। २० ।।**

आकाश शब्द का आश्रय है। वह व्यापक है। ज्येष्ठ कनिष्ठादि बुद्धि का कारण काल है। वह भी विभु है। जगत् का वह आश्रय है। उपाधियों को लेकर एक ही काल में क्षण, दिन, मासादि व्यवहार होते हैं ।। १९ ।।

दूर नजदीक इत्यादि बुद्धि का कारण दिक् है। उसी में उपाधि से पूर्व-पश्चिमादि भेद है। वस्तुतः वह एक है। अन्दर का करण मन है। जीवात्मा और परमात्मा ऐसे आत्मा दो प्रकार का है। जो ज्ञानादिका आश्रय है ।। २० ।।

शब्दाश्रय आकाशः। स च विभुः। ज्यैष्ठ्यकानिष्ठ्यादिबुद्ध्यसाधारण-कारणं कालः। स च जगदाश्रयः कालिकसंम्बन्धेन। उपाधिवशाच्च क्षण-मासादिव्यवहारकारी। विभागप्रागभावावच्छिन्नं कर्म प्रथमक्षणः। विभाग-विशिष्ट संयोगविशिष्टं कर्म द्वितीयक्षण इत्यादिकं ज्ञेयम् ।। १९ ।।

दूरान्तिकादिव्यवहारासाधारणकारणं दिक्। प्राच्यादिव्यवहारस्तूपा-धिवशात्। यतः सैकैव। आन्तरिन्द्रियं नित्यं मनः। जीवात्मपरमात्मभेदे-नात्मा द्विविधः। तयोरग्रे वक्ष्यमाणत्वान्नात्र विशेषेण वर्णनं क्रियते ।। २० ।।

**इति द्रव्यनिरूपणम् ।।**

**अथ गन्धरसौ रूपं स्पर्शः शब्दो मतिः सुखं दुःखम् ।**
**इच्छा द्वेषो यत्नोऽदृष्टे संस्कारवद् द्रवता ।। २१ ।।**
**स्नेहः संख्या गुरुता परताऽपरता पृथक्त्वपरिमाणे ।**
**संयोगश्च विभागश्चेति गुणा अक्रिया अगुणाः ।। २२ ।।**

गन्ध, रस, रूप, स्पर्श, शब्द, ज्ञान, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, संस्कार, पुण्य, पाप, द्रवत्व स्नेह, संख्या, गुरुत्व, परत्व, अपरत्व, पृथक्त्व, परिमाण, संयोग, विभाग, ये चौबीस गुण हैं। गुणों पर गुण और क्रिया नहीं रहती ।। २१-२२ ।।

गुणान् विभजते—अथेति। अत्र च प्रमाणादितत्त्वज्ञाने परम्परयो-पयोगित्वमात्रं द्रव्यादिपदार्थज्ञानानामिति कणादोक्तक्रमाभिनिवेशविरहाद्

योग्यक्रमेण गन्धरसादीनामुद्देशः क्रियत इति द्रष्टव्यम्। तत्र पृथिव्यादिषु पञ्चसु मुख्यत्वेन प्रसिद्धा गन्धरसरूपस्पर्शशब्दाः पञ्च विशेषगुणाः। मतिर्ज्ञानम्। ज्ञानसुखदुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नादृष्टसंस्कारा आत्मविशेषगुणाः। संस्कारवद् द्रवता। भावना वेगः स्थितिस्थापकश्च संस्कारास्तत्र भावना विशेषगुणः। नान्यौ। एवं सांसिद्धिकनैमित्तिके द्रवत्वे। तत्र सांसिद्धिक-द्रवत्वं विशेषगुणो नान्यदिति तयोः सादृश्यम्। स्नेहश्चैते विशेषगुणा भवन्ति। संख्याप्रभृतयः सामान्यगुणाः। एवंविधविशेषसामान्यगुण-विभागार्थमुक्तक्रमादरः। अक्रियाः क्रियाभिन्नाः अगुणा गुणशून्याः सत्तावन्तो गुणा भवन्ति॥ २१–२२॥

**सुरभिरसुरभिर्गन्धौ मधुरकटुकषायलवणतिक्ताऽम्लाः।**
**रससंज्ञाः सितहरिताऽसितकपिशादीनि रूपाणि॥२३॥**

सुगन्ध दुर्गन्ध ऐसे गन्ध दो हैं। मधुर, कटु, कषाय, लवण, तिक्त, खट्टा ऐसे छः रस हैं। सफेद हरा इत्यादि सात रूप हैं॥ २३॥

प्रत्येकं गुणान् निरूपयति—सुरभीति। जातियुक्तलक्षणमग्रे दर्शयिष्यते। सुरभिरसुरभिश्च गन्धौ। तदन्यतरत्वमपि लक्षणम्। एवमुत्तरत्र। मधुर-कटुकषायलवणतिक्ताम्लभेदाद्रसः षड्विधः। तदन्यतमत्वं रसलक्षणम्। शुक्ल-हरित-नील-पीत-रक्त-कपिश-चित्रभेदात् सप्तविधं रूपम्॥ २३॥

**द्रव्याध्यक्षत्वार्थं चित्रं रूपं भवेन्न रसगन्धौ।**
**अवयवरसगन्धाभ्यां तत्प्रत्यक्षोपपत्तिरिति॥ २४॥**

द्रव्यप्रत्यक्ष के लिये चित्ररूप सप्तम माना है। चित्र रस और चित्र गन्ध नहीं होते। क्योंकि अवयव के गन्धरस से ही उनका प्रत्यक्ष हो सकता है। गन्ध और रस से द्रव्यप्रत्यक्ष नहीं होता॥ २४॥

चित्ररूपं पृथगभ्युपगम्यते। रूपस्य व्याप्यवृत्तित्वादवयवरूपेणावयवि-प्रत्यक्षानुपपत्तेः। किन्तु रसगन्धौ चित्रौ नेष्येते। अवयवरसगन्धाभ्यामे-वोपपत्तेः। न च वस्त्रे मध्ये रक्तवर्णः प्रान्तयोः पीतवर्ण इति पृथगस्ति प्रत्यक्षत्वानुभव इति वाच्यम्। अवयवरूपेण तदुपपत्तेः। तन्तुरयं रक्तः पटश्चित्र इति द्विधा भानं जिज्ञासायां सत्यामिष्टमेव। घ्राणरसनाभ्यां द्रव्य-प्रत्यक्षं न भवतीति चित्ररसादिरनुपयोगी॥ २४॥

**शीतं चोष्णमनुभयं स्पर्शो भूवारिदहनपवनेषु ।**
**पाकजरूपाद्युर्व्यामणुषु स्थूलेष्वपि च केचित् ।। २५ ।।**

शीत, उष्ण, अनुष्णाशीत ऐसे तीन स्पर्श हैं । पृथिवी, जल, तेज और वायु चार में रहता है । पाकज रूप पृथिवी में ही होता है । जैसे पकाने पर नील घट रक्त हुआ । पाक परमाणु में ही होता है ऐसा वैशेषिक मत है । घटादि में भी होता है ऐसा नैयायिक मत है ।। २५ ।।

शीतमुष्णमनुष्णाशीतमिति त्रिविधः स्पर्शः । पृथिवीवाय्वोरनुष्णाशीतः । जले शीतस्तेजस्युष्णः । पाकजा रूपरसगन्धस्पर्शाः पृथिव्यां भवन्ति । केचित्तानणुषु परमाणुषु वदन्ति । अन्ये स्थूलेष्वपि द्व्यणुकादिष्वपीत्यर्थः । अपिना परमाणुष्वपि । पाको विलक्षणतेजःसंयोगः । तेनाम्रादिषु रूपादि-परिवर्तनं प्रत्यक्षं घटादावपि ।। २५ ।।

**संयोगविभागोत्थौ शब्दोत्थ इति त्रिधा भवति शब्दः ।**
**घ्राणादिभिर्गुणास्ते ग्राह्या गन्धादयः पञ्च ।। २६ ।।**

शब्द तीन प्रकार का है । संयोगजन्य जैसे ताली बजाने पर, विभागजन्य जैसे बांस फाड़ने पर और शब्दजन्य जैसे दूर में उत्पन्न शब्द से शब्दान्तर क्रम से कानतक आता है । इन पांचों का लक्षण है—घ्राणग्राह्यो गुणो गन्धः । रसनाग्राह्यो गुणो रसः इत्यादि ।। २६ ।।

संयोगजो विभागजः शब्दजश्चेति त्रिविधः शब्दः । एतेषां लक्षणान्याह–घ्राणेति । घ्राणग्राह्यो गुणो गन्धः । रसनाग्राह्यो गुणो रसः । चक्षुर्ग्राह्यो गुणो रूपम् । त्वगिन्द्रियग्राह्यो गुणः स्पर्शः । श्रोत्रग्राह्यो गुणः शब्द इति ।। २६ ।।

**बुद्धिर्द्विधानुभूतिस्मृतिभेदवशेन तत्र तु ज्ञानम् ।**
**संस्कारमात्रजन्यं स्मृतिरनुभूतिस्तु तद्भिन्नम् ।। २७ ।।**

अनुभूति और स्मृति के भेद से बुद्धि दो प्रकार की है । संस्कारमात्रजन्य ज्ञान स्मृति है । स्मृतिभिन्न ज्ञान अनुभव है ।। २७ ।।

ज्ञानं द्विविधमनुभूतिस्मृतिभेदात् । तत्र संस्कारमात्रजन्यं ज्ञानं स्मृतिः । तद्भिन्नं ज्ञानमनुभूतिः । तद्विस्तरोऽग्रे ।। २७ ।।

**पुण्यसमुद्भवमाहुः सुखमथ पापोद्भवं भवति दुःखम् ।**
**इच्छाद्वेषौ तत्र च तद्धेत्वोश्चैव जायेते ।। २८ ।।**

पुण्यजन्य आत्मगुण सुख है । पापजन्य आत्मगुण दुःख है । सुख और सुखसाधन में इच्छा होती है । दुःख और दुःखसाधन से द्वेष होता है ।। २८ ।।

पुण्यजन्य आत्मगुणः सुखम् । पापोत्पन्न आत्मगुणो दुःखम् । धनदारशत्रुप्रभृतेस्तद्धेतुत्वेनैव परम्परया पुण्यादिजन्यत्वम् । इच्छा सुखे सुखहेतौ च जायते । द्वेषो दुःखे दुःखहेतौ च जायते ।। २८ ।।

**यत्नः क्वचित्प्रवृत्तिः क्वचिन्निवृत्तिस्तथैव जीवनकृत् ।**
**इष्टाभ्युपायरूपे कृतिसाध्ये तु प्रवृत्तिः स्यात् ।। २९ ।।**

यत्न तीन प्रकार का है । प्रवृत्ति, निवृत्ति और जीवनकारण । इष्टसाधन और कृतिसाध्य जो हो उसमें प्रवृत्ति होती है ।। २९ ।।

प्रवृत्तिनिवृत्तिजीवनकारणभेदात्त्रिविधो यत्नः । तत्र इष्टसाधनताविशिष्टकृतिसाध्ये प्रवृत्तिर्भवति ।। २९ ।।

**तद्बोधस्तु लिङादेरिति तस्यार्थः स एव शास्त्रमतः ।**
**भवति निवृत्तिर्द्वेषात्क्वचन तु कार्यान्तरादेश्च ।। ३० ।।**

प्रवृत्ति का बोध लिङ् आदि ( करो इत्यादि ) से होता है । अतः उसका अर्थ इष्टसाधनताविशिष्ट कृतिसाध्यता है । द्वेष से निवृत्ति होती है । कहीं अन्य कार्यार्थ एक कार्य से निवृत्ति होती है ।। ३० ।।

प्रवृत्तिबोधो लिङादितो भवतीति इष्टसाधनताविशिष्टकृतिसाध्यत्वं लिङाद्यर्थत्वेन न्यायशास्त्रसंमतम् । निवृत्तिस्तु क्वचिद् द्वेषाद् गच्छतः प्रतिनिवृत्तिर्दृश्यते । क्वचित्तु कार्यान्तरस्य स्मरणाद् गच्छन्निवर्तते । न च प्रवृत्त्यभाव एव निवृत्तिरिति वाच्यम् । धावतो यत्नं विना प्रवृत्त्यभावानुपपत्तेः ।। ३० ।।

**जीवनहेतुर्यत्नो देहे प्राणादिसंचरणहेतुः ।**
**पुण्यं पापमदृष्टं यागादेश्चैव हिंसादेः ।। ३१ ।।**

जीवनहेतु प्रयत्न से शरीर में प्राणसंचारादि होता है । यागादिजन्य आत्मगुण पुण्य है और हिंसादिजन्य आत्मगुण पाप है ।। ३१ ।।

श्वासोच्छ्वासादिर्नेष्टसाधनत्वादिधीप्रयुक्तेच्छापराधीनः। किन्तु स्वत एव प्रवर्तत इति तत्र जीवनहेतुलक्षणोऽदृष्टप्रयुक्त एव यत्नः। अदृष्टं पुनः पुण्यं पापं च। यागादितः पुण्य, हिंसादितः पापं भवति ॥ ३१ ॥

**भोगान्नाश्यं कीर्त्या प्रायश्चित्तादितश्च तददृष्टम्।**
**संस्कारा वेगस्थितिसंस्थापकभावनाख्यानाः ॥ ३२ ॥**

फलभोग से एवं अपनी बड़ाई करने आदि से पुण्य नष्ट होता है। प्रायश्चित्तादि से पाप नष्ट होता है। वेग भावना और स्थितिस्थापक ये संस्कार के तीन भेद हैं ॥ ३२ ॥

ननु यागादिद्वारविधया तद्ध्वंसस्यैव संभवे कुतोऽदृष्टं पृथगित्यत आह—भोगादिति। यागः क्षणिकः। ध्वंसो नित्यः। तदा भोगनाश्यः कः स्यात्। "धर्मः क्षरति कीर्तनादि"ति कीर्तननाश्यञ्च पुण्यम्। प्रायश्चित्तनाश्यं पापम्। आदिना कर्मनाशाजलस्पर्शादिनाश्यत्वम्। वेगः स्थितिस्थापको भावना च संस्काराः ॥ ३२ ॥

**अनुपेक्षात्मकबुद्धिप्रभवा स्याद्भावनाख्यसंस्कारः।**
**जीवगतः स्मृतिहेतुः स च हेतुः प्रत्यभिज्ञायाम् ॥ ३३ ॥**

अनुपेक्षात्मक ज्ञान से भावना रूपी संस्कार होता है। वह केवल जीव में रहता है। वह स्मरण और प्रत्यभिज्ञा में कारण है ॥ ३३ ॥

भावनाख्यसंस्कारः अनुपेक्षात्मकबुद्धिप्रभवः। स च जीवे वर्तते। स्मृतेर्हेतुः। प्रत्यभिज्ञायां च स हेतुः ॥ ३३ ॥

**कर्मजवेगजभेदाद्वेगो द्विविधः स मूर्तमात्रस्थः।**
**शाखादेः स्वस्थानस्थापक इतरो विकृष्टस्य ॥ ३४ ॥**

मूर्त वस्तुमात्र में स्थित वेगरूपी संस्कार वृक्षशाखादि में होता है। उसे खींचकर छोड़ों तो संस्कार से वह अपने स्थान पर आ जाता है ॥ ३४ ॥

कर्मजो वेगजश्चेति द्विविधो वेगाख्यसंस्कारो धावति शकटादौ स्पष्टः। स च मूर्तमात्रवर्ती। इतरः स्थितिस्थापकः विकृष्टस्य शाखादेः स्वस्थानस्थापकः ॥ ३४ ॥

